# *हज़रत इमाम हसन व हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हुम की करामतें*

*करामात का सबूत – कुरान करीम व हदीस पाक की रोशनी में*

नबियों व रसूलों के मोअजेज़ात तथा अहले बैत व सहाबा और ऑलिया अल्लाह व सालिहीन रज़ियल्लाहु तआला अन्हुम की करामतों के सत्य होने का वर्णन क़ुरान पाक तथा हदीसों में उपलब्ध है। संप्रदाय के विद्वानों का इस पर इसलाम के आरम्भ से निश्चय साबित है।

अल्लाह तआला के वह उच्च व पावन व प्रिय बन्दे जो अपने जीवन का पर पल अल्लाह तआला की याद के लिए बिता देते हैं। नफ्स व स्वार्थ की इच्छा व कामना को समाप्त करते हैं। सांसारिक लुभाव व आकर्षण एवं मोह को छोड़ कर के अपनी सर्व शक्ति धर्म के प्रचार व उत्पथि में बिताया करते हैं।

ऐसे ऑलिया व पुण्यात्मा का सम्मान व प्रतिष्ठा का स्मरण क़ुरान में अनेक स्थान पर किया गया। इन उच्च ज़ात के लिए परलोक व आखिरत में उच्च स्थान, मध्य स्तर हैं एवं वह वरदान से संबोधित किए जाएंगे। किन्तु संसार में भी अल्लाह तआ़ाला इन के सम्मान व प्रतिभा के प्रकट के लिए विशेषता प्रदान करता है। अल्लाह तआ़ाला का आदेश हैः-

भाषांतरः- एवं निस्संदेह हम ने ज़बूर में अनुदेश के बाद ये लिख दिया निश्चय धरती के उत्तराधिकारी मेरे नेक बन्दे होंगे।

(सुरह अल अंबियाः 31:105)

इस आयत के विस्तार में विवरण के विशेषज्ञ ने लिखा है के धरती से तात्पर्य जन्नत की धरती है। एवं कुछ विशेषज्ञ ने फरमाया के इस से संसार की धरती तात्परय है तथा अ़ल्लामा इब्न कसीर ने इस आयत के प्रति में लिखा है के ऑलिया व पुण्यात्मा, संसार व परलोक प्रत्येक दो की धरती के वारिस होते हैः

भाषांतरः- अल्लाह तआ़ाला इन चीज़ों से संबंध से वर्णन कर रहा है जिस का इस ने अपने नेक बन्दों के लिए स्वयं एवं पूर्णतः निर्णय कर दिया है के संसार व परलोक में इन के लिए कृपा है तथा संसार व परलोक में धरती इन की विरासत है।

(तफसीर इब्न कसीर, जिल्द 05, पः 384, सुरह अल अंबियाः 31:105)

जब अल्लाह तआ़ाला ने ऑलिया अल्लाह को धरती का उत्तराधिकारी बना दिया तो इन लोग को अपने विशेष कृपा व करुणा से अधिकारी एवं स्वत्वधारी बना देता है। फिर इन से रीत के विरुद्ध कार्य प्रकट होते हैं। जिन्हें "करामत" कहा जाता है।

अहले सुन्नत व जमात का ऐक्य अखीदा व विश्वास है के ऑलिया अल्लाह की करामात सत्य हैं। जैसा के अखीदे के विद्या में पढ़ाई जाने वाली दर्स-निज़ामी की नामवर पुस्तक "शरह अखाइ़द नसफी" के पः 144 में वर्णन हैः-

भाषांतरः- ऑलिया किराम की करामात सत्य है।

(शरह अखाइ़द नसफी, पः 144)

*मोअ़जज़ा एवं करामत के बीच अंतर*

मोअ़जज़ा एवं करामत के बीच बुनियादी अंतर ये है के मोअ़जज़ा से तात्पर्य वह रीत व आदत के विरुद्ध कर्म है जो किसी बनी सि इन की नबूवत की सत्यता की दलील के रूप से प्रकट हुई हो। एवं करामत इस आदत के विरुद्ध कर्म को कहा जाता है जो नबूवत के दावे के बिना किसी धर्मनिष्ठ व दृष्ठा मोमिन से प्रकट होता है।

एवं यदि किसी ग़ैर-मुसलिम तथा निष्क्रिय व बदअ़मल से कोई आदत के विरुद्ध घटना स्पष्ट हो जाए तो इस इस्तेदराज कहा जाता है। जैसा के शरह अखाइ़द नसफी में हैः

वली की करामत, नबी की प्रतिभा पर साक्ष्य करती है-

आदत व रीत के विरुद्ध पेश आने वाले ऑलिया अल्लाह के घटना व करामतें वास्तव में नबी अकरम सल्लल्लाहु तआ़ाला अलैहि वसल्लम की उत्तमता व विशिष्टता का केन्द्र हुआ करती हैं अर्थात इमाम नबहानी की पुस्तक जामेअ़ करामात उल ऑलिया के प्रस्तावना में हज़रत शैख शहाब उद्दीन सुहरवरदी रहमतुल्लाहि अलैह व्याख्या करते हैः

भाषांतरः- आरिफ बिल्लाह इमाम शहाब उद्दीन सुहरवरदी रहमतुल्लाहि अलैह से वर्णित है, आप ने फरमायाः निश्चय ऑलिया अल्लाह से अनेक करामात का प्रकट

होता है। जैसेः हवा में हाथिफ ग़ैबी (पवित्र आवाज) को सुना करते हैं। एवं बातिन से आवाज़ सुनते एवं पहुंचाते हैं। तथा धरती इन के लिए समेट दी जाती है। तथा वह रसूल अल्लाह सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम के पालन व अनुगामी की बरकत से घटना घटित होने से पूर्व ही इन्हें जान लेते हैं। एवं ऑलिया अल्लाह की करामात वास्तव में अंबिया किराम अलैहिस सलाम के मोअजज़ात का परिणति एवं उपहात होता है।

(मुखद्दिमा जामेअ करामात उल ऑलिया, पः 36)

*करामतों की स्पष्ट होने का कारण*

अल्लाह तआला सरकार पाक सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम को अंतिम पैगम्बर बनाया। अब कोई नबी या रसूल नहीं आएंगे, क़ियामत तक जितने लोग आएंगे। सब सरकार पाक सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम की पावन जात पर इमान लाने के मुहताज होंगे।

स्पष्ट है जो लोग अभी इसलाम की सीमा में प्रवेश नही हुए इन के लिए ऐसे रीत व आदत के विरुद्ध का पेश आना अवश्य है जो इन्हें इसलाम की ओर मोह करें एवं

इमान लाने पर आकर्षित करें। इसी कारण से इस संप्रदाय व समुदाय के ऑलिया अल्लाह की करामतें अन्य उम्मतों के ऑलिया किराम की करामतों से अधिक हैं।

जैसा के अ़ल्लामा यूसुफ बिन इस्माइ़ल नबहानी रहमतुल्लाहि अलैह कहते हैः

भाषांतरः- नबी रहमत सल्लल्लाहु तआ़ला अलैहि वसल्लम की संप्रदाय व उम्मत के ऑलिया किराम की करामतें अधिक होने की हिकमत अल्लाह तआ़ला सर्वश्रेष्ठ जानता है। ये है के सरकार पाक सल्लल्लाहु तआ़ला अलैहि वसल्लम के पावन जीवन में एवं आप के पवित्र देहान्त के बाद आप के मोअ़जज़ात की अधिकता के द्वारा सम्पूर्ण पैगम्बरों पर आप की सरदारी का प्रदर्शन है। क्यों के आप अंतिम पैगम्बर हैं एवं अल्लाह तआ़ला के प्रिय व महबूब हैं। तथा क़ियामत तक आप का धर्म चलता रहेगा, इसी कारण से अवश्य है के धर्म की सत्यता व सच्चाई के दलील भी प्रत्येक ज़माने में प्रकट होते रहें। एवं इन मज़बूत दलीलों में आप (सल्लल्लाहु तआ़ला अलैहि वसल्लम की उम्मत व संप्रदाय के ऑलिया की करामतें हैं, जो वास्तव में आप (सल्लल्लाहु तआ़ला अलैहि वसल्लम) ही के मोअ़जज़ात का फैज़ान है।

(मुखद्दिमा जामेअ़ करामात उल ऑलिया, पः 36)

ऑलिया अल्लाह के करामत का प्रदर्शन क्यों होता है? इस के साधन व अस्थित्व एवं लाभ पर रोशनी ड़ालते हे अल्लामा इब्न ख़ैयिम ने लिखा है।

*करामत का सबूत- क़ुरान करीम से*

आदत के अतिरिक्त कार्य व कर्म का वर्णन क़ुरान पाक की आयतों में उपलब्ध है। अर्थात सुरह आले-इमरान में हज़रत मरयम अलैहिस सलाम की करामत, सुरह कहफ में असहाबे-कहफ की करामत तथा हज़रत क़िस्र अलैहिस सलाम की करामत, सुरह मरयम में हज़रत मरयम अलैहस सलाम की करामत तथा सुरह नम्ल में हजज सुलैमान अलैहिस सलाम के उम्मती हज़रत आसिफ बिन बरख़िया रहमतुल्लाहि अलैह की करामत का वर्णन है।

*सूखे पेड़ से ताज़ा खजूर गिरने लगे*

जब हज़रत ईसा अलैहिस सलाम के जन्म का अवसर आया तो आप की आदरणीय माँ हज़रत मरयम अलैहस सलाम एक पेड़ के तने के पास आएँ। जो सूखा था, उस पर खजूर ना थे, अल्लाह तआला नमाज़ फरमायाः

भाषांतरः और खूजर के वृक्ष के तने को अपनी ओर हिलाओ, ये तुम पर ताज़ा और पक्के खजूर गिरा देगा।

(सुरह मरयमः 19:25)

उपर्युक्त वर्णन आयत में बताया गया के हज़रत मरयम अलैहस सलाम ने खजूर के वृक्ष को हाथ लगाया तो वे उसी समय तर व ताज़ा खजूर आप की गोद में ड़ालने लगा, स्पष्ट है सूखा हुआ पेड़ तर व ताज़ा होता है तो उस के लिए समय लगता है।

कुछ ही पल में या कुछ घंटों में बेशुमार पेड़ फलदार नहीं होता, सूखा पेड़ हरा-भरा नहीं होता, सूखे हुए पेड़ पर ताज़गी नज़र नहीं आती, सूखे पेड़ का पल भर में ताज़ा एवं फलदार हो जाना, निश्चय अल्लाह तआला की इस प्रिय बन्दी की करामत है।

*ग़ैब से बेमौसम फल की आगमन*

हज़रत मरयम अलैहस सलाम के पास बंद कमरे में बेमौसम फल व मेवे आया करते थे जबके वहाँ लाने वाला कोई ना होता, जैसा के सुरह आले-इमरान की आयत नः 37 में अल्लाह तआला का आदेश हैः-

जब भी सैय्यदना ज़करिया अलैहिस सलाम, हज़रत मरयम अलैहिस सलाम के पास इबादत के स्थान में प्रवेश होते तो इन के पास खाने की चीज़ें उपस्थित पाते। आप ने फरमायाः अए मरयम! ये चीज़ें तुम्हारे लिए कहाँ से आती हैं? इन्हों ने कहाः (ये रिस्ख) अल्लाह तआला के पास से आता है। निश्चय अल्लाह तआला जिसे चाहता है बेहिसाब रिस्ख प्रदान करता है।

(सुरह आले-इमरानः 03:37)

इस धन्य आयत में करामत की सच्चाई का स्पष्ट सबूत मिलता है के हज़रत मरयम अलैहिस सलाम नबी नहीं थीं बल्कि एक वलिया थी। तथा जब भी हज़रत ज़करिया अलैहिस सलाम आप के पास तशरीफ ले जाते तो दर्शन करते के वहाँ अनेक प्रकार के फल उपस्थित हैं। गरमी के मौसम में सरदी के फल उपस्थित होता तथा सरदी के मौसम में गरमी का फल उपस्थित होता।

इसी प्रकार बिना मौसम के फल का होना एवं ग़ैब (अदृष्ट) से पोषण व जीविका का आना ये हज़रत मरयम अलैहिस सलाम की करामत व चमत्कार है।

*असहाबे-कहफ का 309 वर्ष आराम करना*

हज़रत सैयदना ईसा अलैहिस सलाम की उम्मत की नेकोकार लोग ने फितने व फसाद से बचने और अपने ईमान की सुरक्षा करने के लिए एक ग़ार व गुफा में पनाह ली एवं 309 वर्ष गुफा ही में निवास करते रहे, जैसा के सुरह कहफ की आयत नः 25 में अल्लाह तआला का आदेश हैः-

भाषांतरः- और वे (कहफ के लोग) अपनी गुफा में 300 वर्ष ठहरे रहे तथा उन्हों ने इस पर 9 वर्ष उससे अधिक। आप फरमा दीजिए अल्लाह तआ़ला सर्वश्रेष्ठ जानता है के वह कितना समय ठहर रहे।

(सुरह अल कहफः 18:25,26)

यहाँ कहफ के लोग का वर्णन किया जा रहा है के अल्लाह तआ़ला वह नेक व पुण्यात्मा बन्दे 309 वर्ष तक गुफा में रहे। इन के शरीर पर कुछ अंतर व बदलाव ना आया। इस लम्बे समय तक ना उन्हों ने कुछ खाया ना पिया, मानव शरीर की आवश्यकता व अपेक्षा खाना-पीना है, कोई व्यक्ति बिना खाय-पिय सालों तक जीना तो दूर की बात कुछ सप्ताह या महीने नहीं गुज़ार सकता। किन्तु कहफ के लोगों ने 309 वर्ष का लम्बा समय समय बिताया।

ये अल्लाह तआ़ाला की विशाल प्रकृति से कह्फ के लोग की करामत है के उन्हों ने 309 वर्ष का लम्बा समय गुफा में बिना कुछ खाय-पीय बिताया, इन के शरीर सुरक्षित रहे। तथा इन के दर पर रहने वाला कुत्ता भी सुरक्षित रहा।

*सौर-मण्डल में रूपान्तर – असहाबे-कह्फ की करामत*

ये एक सच्चाई है के सूर्य अपने एक निर्धारित व्यवस्था के प्रति गर्दिश व घूर्णन करता है। निकलने तथा डूबने के व्यवस्था व पद्धति में ना एक पल के लिए देर करता है तथा ना एक सेन्टीमीटर या एक मिलीमीटर उदित होता है।

ये प्रकृति व्यवस्था है। इस के बावजूद अल्लाह तआ़ाला ने कह्फ के लोग को ये करामत व चमत्कार व उच्चता प्रदान की उन की राहत व आराम के लिए सौर-मण्डल में बदलाव स्पष्ट हुआ।

जैसा के सुरह कह्फ की आयत नः 17 में अल्लाह तआला का आदेश हैः-

भाषांतरः- तथा आप सूर्य को उसके उदित होते समय देखेंगे के जब वह निकता है तो इन के गुफा से दाहिनी ओर हट कर गुज़रता है तथा जब वह डूबता है तो बायें

ओर करताता हुआ डूबता है तथा वह (कह्फ के लोग) गुफा के विस्तृत भाग में हैं। ये अल्लाह तआ़ला की निशानियों में से है।

(सुरह अल कह्फः 18:17)

इस धन्य आयत में कह्फ के लोग की एक और करामत का वर्णन है के जितना समय उन्हों ने गुफा में गुज़ारा इतने समय तक सूर्य ने अपनी रोशन व दीप्तिमान को बदल दिया। जब वह उदित होता तो दाहिनी ओर हो जाता तथा जब डूबता है तो बायें ओर हो कर डूबता है, इसी प्रकार सूर्य की रोशनी इन पर ना पढ़ें।

सूर्य का अपने निर्धारित व्यवस्था से हट कर इस प्रकार उदित व डूबना अल्लाह की क़ुदरत की दलील तथा कह्फ के लोगों की करामत है।

इस आयत के विस्तार में इमाम फक्रउद्दीन राज़ी रह्मतुल्लाहि अलैह कहते हैः

भाषांतरः- सूर्य का इस प्रकार उदित तथा डूबना एक प्रकृति के विरुद्ध घटना है तथा वह विशाल करामत है जिसे अल्लाह तआ़ला ने कह्फ के लोगों को प्रदान किया।

(तफसीर कबीर, सुरह अल कह्फः 18:17)

पल भर में मीलों दूर से वज़नी तक़्त उपस्थित करना – आसिफ बिन बरख़िया की करामत

जब हज़रत सुलैमान अलैहिस सलाम ने अपनी सेना से कहा के तुम में कौन ऐसा व्यक्ति है जो बिलखीस के आने से पूर्व इन के सिंहासन को मेरे पास ले आए? तो जिन्नों में से एक शक्तिशाली जिन्न ने निवेदन किया के आप अपने स्थान से उठने से पूर्व मैं इसे आप के पास ला सकता हुँ।

आप ने कहाः मझे वह सिंहासन और तुरंत चाहिए। तब हज़रत आ़सिफ बिन बरखिया ने आज्ञा चाही तथा पलक झपकने से पूर्व आप की सेवा में वह सिंहासन ले कर उपस्थित हो गए।

सुरह अन नम्ल की आयत 40 में अल्लाह तआ़ला का आदेश हैः-

भाषांतरः- (हज़रत सुलैमान अलैहिस सलाम की सेवा में) एक व्यक्ति ने निवेदन किया, जिस के पास किताब का ज्ञान था के मैं इस (बिलखीस का सिंहासन) को आप के पास ला सकता हुँ। इस से पूर्व के आप की आफ पलक झपके। फिर जब

(सुलैमान अलैहिस सलाम) ने इस (सिंहासन) को अपने पास रखा हुआ पाया तो फरमायाः ये मेरे रब का उदार अनुग्रह है।

(सुरह अन नम्लः 27:40)

इस आयत में सैयदना सुलैमान अलैहिस सलाम के एख उम्मती हज़रत आसिफ बिन बरखिया की करामत का वर्णन किया गया है।

वह बिल्खीस का तक़्त (सिंहासन) सोने का बना हुआ था। जिस पर अनमोल मोतियां ज़ी हुई थीं। वह सिंहासन सात महलों में से भीतर के महल में सुरक्षित रखा हुआ था। दरवाज़ों पर ताले थे। सुरक्षाकर्मी प्रबोधन कर रहे थे। ये बात बुद्धि में नहीं आती के इस प्रकार भारी तथा सुरक्षित सिंहासन को पल भर में एक देश से दूसरे देश लाया जा सके।

हज़रत आ़सिफ बिन बरखिया पल भर में इस भारी तथा उदस सिंहासन को यमन देश से सीरिया देश में हज़रत सुलैमान अलैहिस सलाम की सेवा में पेश कर दिया।

जैसा के अ़ल्लामा इब्न कसीर ने अपने विस्तार में तफसील वर्णन किया है (तफसीर इब्न कसीर, जिल्द 06, पः 191-193, सुरह अन नम्लः 27:40)

उपर्युक्त वर्णन आयतों से करामतों का सत्य एवं सही होना, स्पष्ट होता है।

करामत की सच्चाई तथा इस का सबूत क़ुरान की आयों से पेश किया गया। अब हदीसों के आधार में कुछ करामतें वर्णन किया जा रहा हैः-

*हदीस शरीफ से करामत का सबूत*

हदीसों में पूर्व उम्मतों के ऑलिया अल्लाह की करामतें एवं सहाबा किराम रज़ियल्लाहु तआला अन्हुम की करामतें विस्तार के साथ वर्णन हैं। जिन्हें वर्णन करने के लिए एक स्थाई पुस्तक लिखी जा सकती है।

यहाँ दलील के रूप में एक हदीस पाक वर्णन की जा रही है जिस से करामत की सच्चाई स्पष्ट होती है।

सहीह बुखारी में हदीस पाक हैः-

भाषांतरः- हज़रत सैयदना अबु हुरैरह रज़ियल्लाहु तआला अन्हु से वर्णित है, आप ने फरमाया के हज़रत रसूल अल्लाह सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम ने आदेश कियाः निश्चय अल्लाह तआला ने आदेश कियाः जो मेरे किसी वली से शत्रुता व दुश्मनी रखता है मैं इस से युद्ध की घोषणा करता हुँ। तथा मेरा बन्दा व दास मेरे दरबार में किसी चीज़ के माध्यम नज़दीकी व निकटता प्राप्त नहीं किया जो इस फर्ज़ से अधिक प्रिय हो जो मैं ने इस के ज़िम्मे किया है। तथा मेरा बन्दा नफीलों के द्वारा लगातार मेरी नज़दीकी प्राप्त करता रहता है। यहाँ तक के मैं इस से प्रेम व स्नेह करता हुँ। फिर जब मैं इसे अपना प्रिय व प्यारा बना लेता हुँ तो मैं इस के कान बन जाता हुँ जिस से वह सुनता है। मैं इस की आँख हो जाता हुँ जिस से वह देखता है। मैं इस का हाथ हो जाता हुँ जिस से वह पकड़ता है। मैं इस के पाँव हो जाता हुँ जिस से वह चलता है। यदि वह मुझ से प्रश्न करे तो मैं अवश्य व निश्चय इसे प्रदान करता हुँ तथा यदि वह मेरी पनाह की इच्छा व स्वेच्छा करे तो निश्चय मैं इसे पनाह देता हुँ। तथा मैं किसी चीज़ को करना चाहुँ तो इस से विलम्भ नहीं करता, जिस प्रकार मोमिन की जान लेने से विलम्भ करता हुँ जब के वह मृत्यु को अप्रसन्न करे, तथा मैं इस को तकलीफ देना स्वीकार्य नहीं करता।

(सहीह बुखारी, हदीस संख्याः 6502)

इस हदीस खुदसी से ऑलिया अल्लाह व धर्म के पूर्वजों की प्रतिभा व उत्तमता का प्रकटन तथा इन की करामत का वर्णन हो रहा है के जब इन का सुन्ना व देखना,

बोलना व चलने के पीछे अल्लाह तआ़ाला की प्रकृति निर्णन है तो वह अपने कान से निकट की भी सुनते हैं तथा दूर की भी, अपनी आँख से निकट को भी देख लेते हैं तथा दूर को भी, अपने हाथ में असामान्य व असाधारण शक्ति रखते हैं। अपने पाँव में उत्कृष्ट व अपरूप शक्ति रखते हैं।

इसी कारण से ऑलिया अल्लाह अपनी सुन्ने की शक्ति से वह आवाज़ सुनते हैं जो दूसरे नहीं सुन सकते। अपनी आँखों से वह दृश्य देखते हैं जिसे साधारण नेत्र नहीं देख सकती। अपने हाथों में धारण की वह शक्ति रखते हैं जो दुसरों के पास नहीं होती, वह अपना जोर क़दम इस रूप से रखते हैं जिस में एक क़दम में कई मंज़िलें तय कर लेते हैं।

ये हदीस पाक भी करामत की सुरक्षा पर दलील कर रही है।

हदीसों में पूर्व उम्मतों के ऑलिय अल्लाह एवं सहाबा किराम की करामतें विस्तार के साथ वर्णन की गईं। विद्वानों ने करामत के असबात व बयान में में ज़क़ीम पुस्तकें लिखी हैं। इस सिलसिले में इमाम अबु नुअम अहमद बिन अब्दुल्लाह असफहानी रहमतुल्लाहि अलैह (देहान्तः 430 हिज्री) की पुस्तक हिलयतुल ऑलिया व तबक़ात उल असफिया, इमाम अबुल क़ासिम अब्दुल करीम बिन हवाज़िन खुशैरी रहमतुल्लाहि अलैह (देहान्तः 465 हिज्री) की पुस्तक अर रिसालह अल खुशैरिया,

अल्लामा अब्दुल्लाह बिन असअद याफई रहमतुल्लाहि अलैह (देहान्तः 768 हिज्री) की पुस्तक

सहाबा किराम व अहले-बैत किराम रज़ियल्लाहु तआला अन्हुम की करामतें हदीस की पुस्तकों में उपलब्ध हैं। यहाँ हज़रात हसनैन करीमैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हुम की कुछ करामतें वर्णन करने की कृपा प्राप्त की जा रही है ताकि उन करामतों को पढ़ने तथा सुनने से इन लोगों का सम्मान दिलों में उजागर होः-

*इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की करामतें*

हज़रत सैयदना इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु का जन्म 15 रमज़ान 3 हिज्री में हुआ। सरकार पाक सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम ने जन्म के सातवें दिन आप का अखीखा किया एवं हसन नाम रखा।

नबी करीम सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम के धन्य शहज़ादे हज़रत सैयदना इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की पावन सीरत को देखने से पता चलता है के आप ने इसलाम की सरबुलंदी के लिए विशाल क़ुरबानियाँ व बलिदान दिया है।

आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की विनम्रता एवं भावना, फिरासत व दूर-अंदेशी का परिणाम है के आप के दौर में मुसलमानों की दो बड़ी जमातों में एकता स्थापित हो एवं लाखों सदस्य का खून बेहने से रह गया। इसलामी शरीअत पर दृढ़ता व निष्ठा के साथ अमल करना तथा इसलामी कानून पर निष्ठा के साथ कारबंद रेहना असल करामत बल्कि करामत से बढ़ कर है।

49 हिज्री में आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की शहादत हुई। आप की बहुत सारी करामतें स्पष्ट हुई हैं जिन में से कुछ करामतें का वर्णन किया जाता है।

*बेअदबी की सज़ा*

करामतः01

छठी सदी हिज्री के नामवर मुहद्दिस इमाम अबु अल खासिम अली बिन हसन नामवर बा इब्न असाकिर रहमतुल्लाहि अलैह (देहान्तः 571 हिज्री) ने उच्च ताबई हज़रत अमश रज़ियल्लाहु तआला अन्हु से वर्णित व्याख्या कियाः

भाषांतरः हज़रत अमश रज़ियल्लाहु तआला अन्हु से वर्णित है, आप ने फरमाया के एक बदबक़्त व्यक्ति ने सैयदना इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु के धन्य

मज़ार व समाधि पर बदबक़्ती से गंदगी (बोल व बराज़) किया तो वह उसी समय बागल तथा दीवाना हो गया तथा मरते दम तक कुत्तों की तरह भौंकता रहा, फिर मृत्यु के बाद उस की क़ब्र से भयानक आवाज़ से कुत्ते की भौंकने की आवाज़ सुनाई देती।

(तारीक़ दिमश्क, जिल्द 13, पः 305 / जामेअ करामात उल ऑलिया, जिल्द 01, पः 131)

इस करामत को हज़रत अल्लामा यूसुफ बिन इसमाईल नबहानी रहमतुल्लाहि अलैह (देहान्तः 1350 हिज़्री) जो सीरिया देश के उच्च विद्वान गुज़रे हैं, उन्हों ने अपनी पुस्तक जामेअ करामात उल ऑलिया में तबखात मुनावी पुस्तक तथा अबु नुअम से व्याख्या किया है।

मालूम हुआ के अल्लाह तआला के महबूब व प्रिय बन्दों की बेअदबी की जाए ते ऐसी सज़ा दी जाती है जिस को ज़माने वाले, ज़माने दराज़ तक याद रखते हैं। जब इस बदबक़्त व्यक्ति ने धन्य मज़ार का निरादर व असम्मान किया तो अल्लाह तआला ने उस की बुद्धि नाश कर दी तथा जुनून की बीमारी में फंसा गया।

इस लिए के उस ने अपनी बुद्धि को उपयोग करने के बजाए बदबक़्ती का प्रदर्शन किया तथा धन्य मज़ार का अनादर किया, उस व्यक्ति का जुनून साधारण पागलों जैसा नहीं था। अल्लाह तआला को ये स्वीकार था के उस की खूब ज़िल्लत व रुसवाई हो।

इस लिए साधारण पागलों के खिलाफ वह कुत्तों की तरह भोंकने लगा, जब तक दुनिया में जीवित रहा उसी ज़िल्लत का जीवन बिताता रहा तथा जब मर गया तो उस की क़ब्र से कुत्ते भोंकने की आवाज़ आया करती थी।

ये घटना मुसलमान उम्मत के लिए बड़ी इबरत व अभ्यास का माध्यम है तथा नसीहत व उपदेश का साधन है। अल्लाह तआला सब को अदब व सम्मान का लिहाज़ रखने की तौफीक़ व मार्गदर्शन प्रदान करे।

*दुआ की बरकत से हबशी को लड़का पैदा हुआ*

करामतः 02

नवीं सदी हिज्री के नामवर बुज़ुर्ग हज़रत नूरउद्दीन अब्दुर रहमान बिन अहमद जामी खुरासानी रहमतुल्लाहि अलैह (देहान्तः 898 हिज़्री) ने शवाहिद उन नुवुव्वह में लिखा हैः-

हज़रत सैयदना इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु हज्ज के अवसर पर पावन मक्का पैदल तशरीफ ले जा रहे थे तो आप के धन्य क़दम में वरम आ गया। आप के गुलाम ने विनती की के आप किसी सवारी पर सवार हो जाएँ ताकि क़दमों की सूजन कम हो।

हज़रत इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने गुलाम की विनती स्वीकार ना की और फरमायाः जब अपनी मंज़िल पर पहुँचुँ तो तुम्हें एक हबशी मिलेगा। उस से तेल खरीद लो। आप के गुलाम ने कहाः हम ने किसी भी स्थान कोई दवा, ना पाई और जब अपनी मंज़िल पर पहुँचे तो हज़रत इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने फरमाया ये वही गुलाम है जिस के बारे में तुम से कहा गया।

जाओ! उस से तेल खरीदो और क़ीमत संपादन कर दो। गुलाम जब तेल खरीद ने के लिए हबशी के पास गया और तेल पूछा तो हबशी ने कहाः किस के लिए खरीद रहे हो? गुलाम ने कहाः हज़रत इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु के लिए। तो हबशी ने कहाः मुझे आप के पास ले चलो। मैं आप का गुलाम हुँ।

जब हबशी हज़रत के पास आया तो निवेदन कियाः मैं आप का गुलाम हुँ, आप से तेल की क़ीमत नहीं लुँगा? बस मेरी पत्नी के लिए दुआ करीए। वह गर्भवती है र दुआ करीए के अल्लाह तआला स्वस्थ्य बच्चा प्रदान करे। हज़रत इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने फरमायाः घर जाओ! अल्लाह तआला ने तुम्हें वैसा ही बच्चा प्रदान करेगा जैसा के तुम चाहते हो, और वह हमारा आज्ञाकारी रहेगा।

हबशी घर पहुँचा तो तो घर की हालत वैसी ही पाई जैसी उस ने हज़रत सैयदना इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु से सुनी थी।

(शवाहिद उन नुबुव्वह, पः 302)

इस घटने में हज़रत इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की 2 करामत वर्णन हैं-

प्रथम करामतः आप ने पेहली ही बताया के पैरों का वरन कम होने की दवा कहाँ और किस के पास मिलेगी।

दुसरी करामतः आप ने ये वर्णन किया के हबशी के इच्छा के अनुसार सही व स्वस्थ्य लड़का होगा और वह लड़का अहले-बैत किराम का आज्ञाकारी व फर्माबरदार होगा।

*पल भर में खजूर का फलदार पेड़ पैदा हुआ*

करामतः 03

हज़रत नूरउद्दीन अब्दुर रहमान बिन अहमद हामी खुरासानी रहमतुल्लाहि अलैह (देहान्तः 898 हिज्री) ने शवाहिद उन नुबुव्वह में लिखा हैः-

हज़रत सैयदना इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु एक दिन हज़रत ज़ुबैर रज़ियल्लाहु तआला अन्हु के किसी बेटे के साथ यात्रा में थे, एक कुश्क बाग में कुछ देर के लिए निवास व विश्राम किया।

हज़रत इब्न ज़ुबैर ने कहाः काश उस बाग में कुछ ताज़ा खजूर होते ते हम खाते, हज़रत इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने फरमायाः ताज़ा खाना चाहते हो? हज़रत इब्न ज़ुबैर ने कहाः हाँ!  हज़रत इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु दुआ के लिए हाथ उठा कर कुछ तिलावत करे।

अचानक खजूर का एक पेड़ प्रकट हुआ और उस को ताज़ा खजूर लग गए, हज़रत इब्न ज़ुबैर के एक साथी ने कहाः ये तो जादू है। सैयदना इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने फरमायाः ये जादू नहीं बल्कि इस दुआ का असर है जो अल्लाह तआला के पैगम्बर सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम के बेटे ने की थी।

फिर लोगों ने उस पेड़ पर चढ़ कर ताज़ा खजूर तोड़े जिन से सम्पूर्ण लोग पेट भर के खाया।

(शवाहिद उन नुबुव्वह, पः 302 / शहादतनामा, लेखकः हज़रत मुहद्दिस देक्कन रहमतुल्लाहि अलैह, पः 93)

*ज़हर का असर ना हुआ*

करामतः 04

पाँचवीं सदी हिज्री के नामवर मालिकी फिक़्ह हज़रत अबु उमर यूसुफ बिन अब्दुल्लाह नामवर इब्न अब्दुल बर्र रहमतुल्लाहि अलैह (देहान्तः 463 हिज्री) ने अपनी पुस्तक अल इसतियआब फी मअरिफती अस्हाब में रिवायत वर्णन की हैः-

भाषांतरः हज़रत उमैर बिन इस्हाक़ रहमतुल्लाहि अलैह से वर्णित है, आप फरमाते हैं के हम हज़रत इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की सेवा में थे। आप हमाम में गए फिर तशरीफ ला कर फरमायाः मुझे कई बार धोके से ज़हर पिलाया गया परन्तु इस बार की तरह अत्यन्त व शदीद नहीं, इसका असर है के मैं ने अपने जिगर का एक टुकड़ा थूका है, तीर में लकड़ी से उसको उलटाता, पलटाता रहा, हज़रत इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने निवेदन कियाः भाईजान! आप को किस ने ज़हर दिया? इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने फरमायाः आप क्या चाहते हैं? क्या उसे हत्या कर दोगे? हज़रत इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने कहाः हाँ! आप ने फरमायाः मैं जिस को अपराधी व दोषी समझता हुँ, यदि वही है तो अल्लाह तआला बहुत सख्त सज़ा देने वाला है, और यदि कोई दुसरा व्यक्ति है तो मैं नहीं चाहता के मेरे कारण से बेगुनाह को सज़ा दी जाए।

(अल इसतियआब फी मअरिफती अस्हाब)

उपर्युक्त वर्णन घटना इसी पुस्तक में हज़रत खतादह रज़ियल्लाहु तआला अन्हु से भी मरवी है।

सब विद्वानों के पास ये कर्म निश्चय व अनुकूल है के अल्लाह तआला ने ऑलिया अल्लाह की करामतों को सरकार पाक सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम के

मुअजेज़ात (चमत्कार) का कृपा बनाया है। प्रत्येक वली की करामत फैज़ाने-नबूवत का असर है।

हज़रत इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु को कई बार ज़हर दिया गया परन्तु इस का असर व प्रभाव, प्रकट ना हुआ। आप की ये करामत इस मुअजेज़े के फैज़ान से है के सरकार पाक सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम को यहूदी महिला ने गोश्त में ज़हर खिलाया था परन्तु सरकार दो आलम सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम पर इस का असर ना हुआ।

*इमाम हसन के लिए रास्ता रोशन हो गया*

करामतः 05

इमाम अबु नुअम अहमद बिन अब्दुल्लाह अस्फहानी रहमतुल्लाहि अलैह (देहान्तः 430 हिज्री) ने अपनी पुस्तक दलाईल उन नुबुव्वह में लिखा हैः-

भाषांतरः हज़रत अबु हुरैरह रज़ियल्लाहु तआला अन्हु से वर्णित है, आप ने फरमायाः एक समय अँधेरी रात में हज़रत हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु सरकार पाक सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम के पास उपस्थित थे, हुज़ूर अकरम सल्लल्लाहु

तआला अलैहि वसल्लम आप से बेपनाह मुहब्बत व प्रेम किया करते, इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने निवेदन कियाः मैं अपनी आदरणीय माँ के पास जाना चाहता हुँ, हज़रत अबु हुरैरह रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने फरमायाः मैं ने निवेदन कियाः मैं इन के साथ जाऊँ या रसूल अल्लाह सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम? इतने में आसमान से एक नूर प्रकट हुआ जिस की रोशनी में चलते हुए हज़रत इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु आदरणीय माँ के पास पहुँच गए।

(दलाईल उन नुबुव्वह, हदीस संख्याः 487)

अँधेरी रात में आसमान से रोशनी का प्रकट होना और उस रोशनी में चलना सरकार पाक सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम के फैज़ान से इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की करामत है।

*इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की करामतें*

शहीदों के सरदार हज़रत सैयदना इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु का धन्य जन्म 05 शअबान 04 हिज्री को हुआ। सरकार पाक सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम ने खुद अपने धन्य लुआब (थूक) से आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु के मुँह में ड़ाला। कान में आज़ान इरशाद फरमा कर मुबारक नाम हुसैन रखा।

आप के लिए बरकत की दुआ की और सातवें दिन आप का अखीखा किया। आशूरे के दिन 10 मुहर्रम 61 हिज्री में आप को करबला के मैदान में अत्याचारी यज़ीदियों ने शहीद किया। हज़रत इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की विशाल प्रतिभा तथा बेशुमार प्रतिष्ठा हैं।

हज़रत इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की प्रतिष्ठा से संबंधित लेखक की पुस्तक हक़ानियत सैयदना इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु और हदीसे-क़ुस्तुनतुनिया की तहक़ीक़ उर्दू में, और अँग्रेजी में "IMAM HUSSAIN – THE TRUE IMAM AND THE HADITH OF CONSTANTINOPLE" और हिन्दा में इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की सत्यता और क़ुस्तनतुनिया की हदीस की सच्चाई पढ़ी जा सकती है।

आप की पावन ज़ात निपुण करामत है। सीमित रूप से यहाँ आप की कुछ करामतें लिखी जाती हैं।

*धन्य थूक की बरकत*

करामतः 01

तीसरी सदी हिज्री के मुहद्दिस मुहम्मद बिन सअद रज़ियल्लाहु तआला अन्हु (देहान्तः 230 हिज्री) ने तबखातुल कुबरा में रिवायत व्याख्या की हैः-

भाषांतरः हज़रत अबु औन से वर्णित है, उन्हों ने फरमायाः सैयदना इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु जब मदीने पाक से मक्का जा रहे थे तो इब्न मुतीअ के पास से आप का गुज़र हुआ जो कुँआ खुदा रहे थे। निवेदन कियाः मेरे माता-पिता आप पर क़ुरबान! कहाँ का उद्देश्य है? हज़रत इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने फरमायाः मक्के का उद्देश्य है और इब्न मुतीअ से ये भी वर्णन किया के कूफा के लोगों ने पत्र भेजे हैं। इब्न मुतीअ ने निवेदन कियाः मेरे माता-पिता आप पर फिदा हों! आप की पाक ज़ात से हमें अधिक फैज़-याब कीजिए। और उन के पास ना जाएँ, इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने इन्कार किया, तो इब्न मुतीअ ने अपनी एक अवश्यकता पेश की और विनती कीः मैं ने ये कुँआ खुदवाया है और आज ड़ोल में थोड़ा सा पानी निकला है। आप इस में बरकत के लिए अल्लाह तआला से दुआ कीजिए। इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने फरमायाः इस का थोड़ा पानी लाओ। जब पानी आपकी सेवा में पेश किया गया तो आप ने कुछ, पानी पी कर कुल्ली की फिर उस पानी को कुँएं में ड़ाल दिया तो कुँए का पानी मीठा बन गया और अधिक मात्रा में उबलने लगा।

(अल तबक़ात अल कुबरा ली इब्न सआद, बाबु अबु सअईद)

हज़रत इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की धन्य ज़ुबान तथा धन्य थूक (दहन) को ये सम्मान प्राप्त है के सरकार पाक सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम आप की ज़ुबान चूस लिया करते थे और आप के मुँह में सरकार पाक सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम ने अपना पवित्र थूक ड़ाला था।

अर्थात इस का प्रभाव व असर इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की धन्य ज़ुबान व थूक में आ चुका था इसी कारण से आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु का धन्य थूक खारे पानी को मीठा बना देता और सूखे कुँए को जारी कर देता।

*तीर फैंकने वाले का परिणाम*

*करामतः 02*

अल्लामा मुहम्मद बिन यूसुफ सालिही रहमतुल्लाहि अलैह (देहान्तः 942 हिज्री) ने सुबुल उल हुदा वर रशाद में रिवायत व्याख्या की हैः-

भाषांतरः अब्बास बिन हिशाम बिन मुहम्मद कूफी ने अपने पिता से वे दादा से रिवायत करते हैं, उन्हों ने कहाः ज़रअ नाम का एक व्यक्ति करबला के मैदान में था। उस दुष्ट प्राणी ने इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु पर उस समय तीर फैंका जब आप ने पीने के लिए पानी माँगा तथा पीना चाहा, वह तीर आप के और पानी

के बीच हाइल हो गया। हज़रत इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने दुआ की के अल्लाह इस को प्यासा कर दे, रावी केहते हैं- उस की मृत्यु के समय उपलब्ध व्यक्ति ने मुझे वर्णन किया के उस व्यक्ति के पेट में गरमी, पीठ में सरदी होने लगी जिस के कारण वह चीखने और चिल्लाने लगा। जबके पीट की गरमी से विश्राम के लिए उस के सामने बर्फ और फंके रखे गए थे और पीठ की सरदी के कारण पीछे सुराही रख दी गई थी, वह केहता थाः मुझे पान पलाओ। प्यास ने मुझे नाश कर दिया, तो उश के पास जौं, पानी और दूध मिला हुआ इतना अधिक शहद लाया जाता जो 5 आदमी को काफी होता तो वह सब कुछ खा लेता फिर यही केहता मुझे पिलाओ, प्यास ने मुझे नाश कर दया फिर उस का पेट चर गया जिस प्रकार ऊँट का चर जाता है।

(सुबुल उल हुदा वर रशाद, जिल्द 11, पः 79)

जिस बेटे की मुहब्बत व प्रेम में क़ुरान पाक प्रकट हुआ, हदीसें वारिद हुई, उन पर तीर चलाने वाले का दुनिया में इस प्रकार इबरतनाक परिणाम हुआ के आराम व विश्राम के सम्पूर्ण चीज़ें होने के बावजूद वे राहत प्राप्त ना कर सका। वह पेट की हरारत की शिकायत में फंसा रहा और पीठ में अतन्यत हानिकारक ठण्डक से बेचैन रहा।

हज़रत इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु का निरादर करने के कारण से उसी बेचैनी में जीवन बिताता रहा और जब मृत्यु आई तो अत्यन्त इबरतनाक मृत्यु आई। अल्लाह तआला ने उस व्यक्ति को इस प्रकार असाधारण तकलीफों में फंसा कर के ये स्पष्ट किया के अहले-बैत पाक पर अत्याचार व कठोरता करने वालों का दुनिया में इबरतनाक परिणाम होता है तथा आखिरत का अज़ाब तो और अधिक कठिन है।

*धन्य गालों को घायल करने वाले की मृत्यु*

*करामतः 03*

इमाम तबरानी ने मुअजम कबीर में रिवायत व्याख्या की हैः-

भाषांतरः क़बीले बनी कल्ब के एक व्यक्ति से रिवायत है के एक अत्याचारी व्यक्ति ने इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु पर तीर से हमला किया जिस से आप का जबड़ा घायल हो गया। हज़रत इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने दुआ की, अल्लाह तआला तुझे सैरयाब ना करे, उसी समय अत्याचारी प्यासा हो गया, वह पानी पीता रहा यहाँ तक के शरीर फटा और मर गया।

(अल मुअजम अल कबीर लित तबरानी, हदीस संख्याः 2772)

उस व्यक्ति के तीर से इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु का धन्य गाल घायल होकर फट गया जब के आप पानी पी रहे थे। इमाम हुसैन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु को तकलीफ पहुँचाने के कारण अल्लाह तआला ने उस का ये अंजाम किया के वह लगातार पानी पीता रहा, फिर भी प्यास ना बुझी।

अंत में उसका शरीर फट गया। अत्याचारी ने धन्य गाल को घायल किया, अल्लाह तआला ने उस को अस्तित्व व हस्ती को फाड़ कर उसे नाश व नष्ट कर दिया।

*उलटी के कारण पानी निकल गया*

*करामतः 04*

अल्लामा इब्न असीर रहमतुल्लाहि अलैह (देहान्तः 630 हिज्री) ने अल कामिल फित तारीक़ में इसी प्रकार की एक घटना वर्णन की हैः-

भाषांतरः अब्दुल्लाह बिन अबिल हसीन ने पुकार कर कहाः अए हुसैन! क्या आप पानी को नहीं देखते? प्यास की हालत में आप की शहादत होगी परन्तु एक बूंद

